मास्क पहनते हैं तो...
आपके मुंह से ड्रॉपलेट्स 2.5 इंच से आगे नहीं जा पाएंगे, संक्रमण थमेगा...

आप पढ़ रहे हैं देश का सबसे विश्वसनीय और नंबर 1 अख़बार

दैनिक भास्कर
बिहार


...इसलिए भास्कर परिवार हाथ जोड़कर निवेदन करता है कि...
...मास्क पहनकर ही घर से निकलें। बात करते समय नाक और मुंह मास्क से ढके रखें।


dainikbhaskar.com | गया, रविवार, 22 नवंबर, 2020 | कार्तिक शुक्ल पक्ष-8, 2077 | 12 राज्य | 65 संस्करण


दुनिया में वैक्सीन

- मॉडर्ना- आपात उपयोग की तैयारी में। असरदार- 94.5% दिसंबर में आ सकता है।
- फाइजर- आपात उपयोग की अनुमति मांगी। असरदार- 95% दिसंबर में आ सकता है।
- एस्ट्राजेनका- तीसरे फेज के नतीजे आएंगे। असरदार- 95% फरवरी में आ सकता है।
- कोवैक्सीन- तीसरा ट्रायल शुरू हो चुका। लगभग 26 हजार लोगों पर ट्रायल होगा।
- स्पुतनिक- दूसरे और तीसरे चरण का ट्रायल चल रहा है। दो डोज की खुराक दी जाएगी।

# टीका लगवाने वाले का आधार लिंक होगा, कोविन एप जरूरी

भास्कर न्यूज | नई दिल्ली

दुनिया की नजर कोरोना की प्रभावी वैक्सीन पर टिकी है। यूं तो दुनिया कुल 73 वैक्सीन अलग-अलग चरणों में है, जिनमें छह का आपात इस्तेमाल शुरू हो गया है। पर इनमें प्रमुख पांच हैं। पांचों वैक्सीन के बाजार में इस साल दिसंबर से अप्रैल तक आने की संभावना है। भारत में कोरोना टीकाकरण के लिए सरकार कोविन एप का सहारा लेगी। टीकाकरण की लिस्ट में शामिल कर व्यक्ति को उसके आधार से लिंक किया जाएगा, ताकि डुप्लीकेसी न हो। जिनके पास आधार नहीं उनके लिए क्या कदम उठाए जाएंगे इसकी जानकारी अभी नहीं है। स्वास्थ्य मंत्री डॉ. हर्षवर्धन के अनुसार जुलाई 2021 तक प्राथमिकता के आधार पर 25-30 करोड़ भारतीयों को टीका लग सकता है।

सूत्रों के अनुसार पिछले दिनों नीति आयोग के सदस्य (स्वास्थ्य) डॉ. वीके पॉल, भारत सरकार के प्रधान वैज्ञानिक सलाहकार प्रो. के विजयराघवन और केंद्रीय स्वास्थ्य सचिव राजेश भूषण की बैठक में वैक्सीन आने से पहले किसी कंपनी से उसे खरीदने के लिए समझौता करने के तरीके पर भी बात हुई। एक मीडिया रिपोर्ट के मुताबिक दवा कंपनियां करीब 530 करोड़ डोज बनाएंगी। इनमें से 270 करोड़ यानी करीब 51% अमेरिका, ब्रिटेन जैसे विकसित देशों को मिलेंगे।

## भास्कर EXPLAINER | हर नागरिक को कोरोना टीकाकरण की पूरी जानकारी कोविन एप पर मिलेगी, किसे टीका लग चुका और किसे नहीं, ये भी पता चलेगा

भारत में कोविन एप के जरिए वैक्सीन का स्टॉक, स्टोरेज जैसी अहम जानकारियां मिलेंगी। टीका कब लगेगा, इसकी जानकारी भी एप देगा। इसमें रियल टाइम डेटा भी होगा। जानिए इस एप के बारे में अन्य जानकारी...

**▪ वैक्सीन के सफर में कहीं बदले न तापमान, एप रखेगा नजर**
एप वैक्सीन के स्टोरेज से लेकर हेल्थ सेंटर, डिस्ट्रिक्ट हॉस्पिटल या टीकाकरण केंद्र तक के सफर को ट्रैक करेगा। कहीं स्टॉक खत्म हो रहा है तो यह एप नोटिफिकेशन भेजेगा। पूरे सफर में वैक्सीन के तापमान पर एप नजर रखेगा।

**▪ आपको डोज लगने के बाद सर्टिफिकेट भी देगा कोविन एप**
कोविन एप के जरिए लोग टीकाकरण का शेड्यूल, लोकेशन व यहां तक कि टीका कौन लगाएगा, इसका पता कर पाएंगे। एक बार डोज लग गया, तो एप पर सर्टिफिकेट भी मिलेगा। इसे डिजिलॉकर में सेव किया जा सकेगा।

**▪ कोविन एप में होगा फ्रंटलाइन वर्कर्स और रोगियों का डेटा**
एप में फ्रंटलाइन वर्कर्स, 50 से ज्यादा उम्र के व गंभीर बीमारियों से जूझ रहे लोगों का डेटा रहेगा। जिला स्तर पर इसमें सभी अस्पतालों में काम करने वालों का डेटा भी रहेगा। उन्हें मंजूरी के बाद पहले वैक्सीन का डोज मिलेगा।

## स्कूलों, पंचायती इमारतों और आंगनवाड़ी केंद्र में पोलियो अभियान जैसे बूथ बनेंगे

केंद्र सरकार वैक्सीन निर्माताओं से सीधे डोज खरीदेगी। राज्य उन इमारतों को पहचान कर रहे हैं, जिन्हें वैक्सीनेशन बूथ बनाया जा सके। स्कूलों, पंचायती इमारतों व आंगनबाड़ी केंद्र की बिल्डिंग का इस्तेमाल भी हो सकता है। टीकाकरण सूची में शामिल कर व्यक्ति को उसके आधार से लिंक किया जाएगा, ताकि डुप्लीकेसी न हो। इससे यह भी ट्रैक किया जा सकेगा कि किसे टीका लग चुका है, किसे नहीं। देश में करीब 28,000 वैक्सीन स्टोरेज सेंटर हैं। परिवहन में करीब 40,000 फ्रंटलाइन वर्कर्स हैं। स्टोरेज का तापमान चेक करने के लिए करीब 50 हजार तापमान लॉगर्स हैं। स्वास्थ्य मंत्रालय के पास इलेक्ट्रॉनिक वैक्सीन इंटेलिजेंस नेटवर्क यानी ईविन जैसा डिजिटल प्लेटफॉर्म पहले से मौजूद है। सरकार इसके डेटा को कोविन एप से जोड़ सकती है। दरअसल, भारत में बच्चों के लिए जो टीकाकरण अभियान चलते हैं, उनके लिए देश में कुछ वैक्सीन स्टोरेज चेन पहले से उपलब्ध हैं। पर ये मॉडर्ना और फाइजर वैक्सीन को स्टोर करने के काम नहीं आएंगे।

**महाराष्ट्र रोक सकता है दिल्ली से आने वाली ट्रेन-फ्लाइट**
महाराष्ट्र के प्रधान सचिव संजय कुमार के अनुसार दिल्ली में बढ़ रहे कोरोना केसों को देखते हुए यहां से आने-जाने वाली ट्रेन एवं विमान सेवाएं निलंबित करने पर विचार किया जा रहा है। गुजरात में एक ही दिन में पहली बार कोरोना मरीज 1515 मिले हैं।

भास्कर इन-डेप्थ स्टोरी | ऑनलाइन फैंटसी स्पोर्ट्स प्लेटफॉर्म्स पर बढ़ते ही जा रहे हैं विवाद

मास्क पहनते ही ता...
आपके मुंह से ड्रॉपलेट्स 2.5 इंच से आगे नहीं जा पाएंगे, संक्रमण थमेगा...

आप पढ़ रहे हैं देश का सबसे विश्वसनीय और नंबर 1 अख़बार

# दैनिक भास्कर

बिहार

...इसलिए भास्कर परिवार हाथ जोड़कर निवेदन करता है कि...
...मास्क पहनकर ही घर से निकलें। बात करते समय नाक और मुंह मास्क से ढके रखें।

dainikbhaskar.com | गया, रविवार, 22 नवंबर, 2020 | कार्तिक शुक्ल पक्ष-8, 2077 | 12 राज्य | 65 संस्करण


## दुनिया में वैक्सीन

- **मॉडर्ना**- आपात उपयोग की तैयारी में। असरदार- 94.5% दिसंबर में आ सकता है।
- **फाइजर**- आपात उपयोग की अनुमति मांगी। असरदार- 95% दिसंबर में आ सकता है।
- **एस्ट्राजेनका**- तीसरे फेज के नतीजे आएंगे। असरदार- 95% फरवरी में आ सकता है।
- **कोवैक्सीन**- तीसरा ट्रायल शुरू हो चुका। लगभग 26 हजार लोगों पर ट्रायल होगा।
- **स्पुतनिक**- दूसरे और तीसरे चरण का ट्रायल चल रहा है। दो डोज की खुराक दी जाएगी।

# टीका लगवाने वाले का आधार लिंक होगा, कोविन एप जरूरी

भास्कर न्यूज | नई दिल्ली

दुनिया की नजर कोरोना की प्रभावी वैक्सीन पर टिकी है। यूं तो दुनिया कुल 73 वैक्सीन अलग-अलग चरणों में है, जिनमें छह का आपात इस्तेमाल शुरू हो गया है। पर इनमें प्रमुख पांच हैं। पांचों वैक्सीन के बाजार में इस साल दिसंबर से अप्रैल तक आने की संभावना है। भारत में कोरोना टीकाकरण के लिए सरकार कोविन एप का सहारा लेगी। टीकाकरण की लिस्ट में शामिल कर व्यक्ति को उसके आधार से लिंक किया जाएगा, ताकि डुप्लीकेसी न हो। जिनके पास आधार नहीं उनके लिए क्या कदम उठाए जाएंगे इसकी जानकारी अभी नहीं है। स्वास्थ्य मंत्री डॉ. हर्षवर्धन के अनुसार जुलाई 2021 तक प्राथमिकता के आधार पर 25-30 करोड़ भारतीयों को टीका लग सकता है।

सूत्रों के अनुसार पिछले दिनों नीति आयोग के सदस्य (स्वास्थ्य) डॉ. वीके पॉल, भारत सरकार के प्रधान वैज्ञानिक सलाहकार प्रो. के विजयराघवन और केंद्रीय स्वास्थ्य सचिव राजेश भूषण की बैठक में वैक्सीन आने से पहले किसी कंपनी से उसे खरीदने के लिए समझौता करने के तरीके पर भी बात हुई। एक मीडिया रिपोर्ट के मुताबिक दवा कंपनियां करीब 530 करोड़ डोज बनाएंगी। इनमें से 270 करोड़ यानी करीब 51% अमेरिका, ब्रिटेन जैसे विकसित देशों को मिलेंगे।

### भास्कर EXPLAINER | हर नागरिक को कोरोना टीकाकरण की पूरी जानकारी कोविन एप पर मिलेगी, किसे टीका लग चुका और किसे नहीं, ये भी पता चलेगा

भारत में कोविन एप के जरिए वैक्सीन का स्टॉक, स्टोरेज जैसी अहम जानकारियां मिलेंगी। टीका कब लगेगा, इसकी जानकारी भी एप देगा। इसमें रियल टाइम डेटा भी होगा। जानिए इस एप के बारे में अन्य जानकारी...

**▪ वैक्सीन के सफर में कहीं बदले न तापमान, एप रखेगा नजर**
एप वैक्सीन के स्टोरेज से लेकर हेल्थ सेंटर, डिस्ट्रिक्ट हॉस्पिटल या टीकाकरण केंद्र तक के सफर को ट्रैक करेगा। कहीं स्टॉक खत्म हो रहा है तो यह एप नोटिफिकेशन भेजेगा। पूरे सफर में वैक्सीन के तापमान पर एप नजर रखेगा।

**▪ आपको डोज लगने के बाद सर्टिफिकेट भी देगा कोविन एप**
कोविन एप के जरिए लोग टीकाकरण का शेड्यूल, लोकेशन व यहां तक कि टीका कौन लगाएगा, इसका पता कर पाएंगे। एक बार डोज लग गया, तो एप पर सर्टिफिकेट भी मिलेगा। इसे डिजिलॉकर में सेव किया जा सकेगा।

**▪ कोविन एप में होगा फ्रंटलाइन वर्कर्स और रोगियों का डेटा**
एप में फ्रंटलाइन वर्कर्स, 50 से ज्यादा उम्र के व गंभीर बीमारियों से जूझ रहे लोगों का डेटा रहेगा। जिला स्तर पर इसमें सभी अस्पतालों में काम करने वालों का डेटा भी रहेगा। उन्हें मंजूरी के बाद पहले वैक्सीन का डोज मिलेगा।

**महाराष्ट्र रोक सकता है दिल्ली से आने वाली ट्रेन-फ्लाइट**
महाराष्ट्र के प्रधान सचिव संजय कुमार के अनुसार दिल्ली में बढ़ रहे कोरोना केसों को देखते हुए वहां से आने-जाने वाली ट्रेन एवं विमान सेवाएं निलंबित करने पर विचार किया जा रहा है। गुजरात में एक ही दिन में पहली बार कोरोना मरीज 1515 मिले हैं।

### स्कूलों, पंचायती इमारतों और आंगनबाड़ी केंद्र में पोलियो अभियान जैसे बूथ बनेंगे

केंद्र सरकार वैक्सीन निर्माताओं से सीधे डोज खरीदेगी। राज्य उन इमारतों की पहचान कर रहे हैं, जिन्हें वैक्सीनेशन बूथ बनाया जा सके। स्कूलों, पंचायती इमारतों व आंगनबाड़ी केंद्र की बिल्डिंग का इस्तेमाल भी हो सकता है। टीकाकरण सूची में शामिल कर व्यक्ति को उसके आधार से लिंक किया जाएगा, ताकि डुप्लीकेसी न हो। इससे यह भी ट्रैक किया जा सकेगा कि किसे टीका लग चुका है, किसे नहीं। देश में करीब 28,000 वैक्सीन स्टोरेज सेंटर हैं। परिवहन में करीब 40,000 फ्रंटलाइन वर्कर्स हैं। स्टोरेज का तापमान चेक करने के लिए करीब 50 हजार तापमान लॉगर्स हैं। स्वास्थ्य मंत्रालय के पास इलेक्ट्रॉनिक वैक्सीन इंटेलिजेंस नेटवर्क यानी ईविन जैसा डिजिटल प्लेटफॉर्म पहले से मौजूद है। सरकार इसके डेटा को कोविन एप से जोड़ सकती है। दरअसल, भारत में बच्चों के लिए जो टीकाकरण अभियान चलते हैं, उनके लिए देश में कुछ वैक्सीन स्टोरेज चेन पहले से उपलब्ध हैं। पर ये मॉडर्ना और फाइजर वैक्सीन को स्टोर करने के काम नहीं आएंगे।

**भास्कर इन-डेप्थ स्टोरी** ऑनलाइन फैंटसी स्पोर्ट्स प्लेटफॉर्म्स पर बढ़ते ही जा रहे हैं विवाद

**बैंड बाजा** दूसरी लहर की शंका में जनवरी-फरवरी की शादी भी अभी

आज का दिन 1986 में माइक टायसन ने अपना पहला मुक्केबाजी खिताब जीता।

# टीका घर-घर पहुंचाने के लिए युद्ध स्तर पर तैयारी

**कोरोना का टीका बनाना जितनी बड़ी चुनौती थी। उतनी ही चुनौती टीके को हर जरूरतमंद तक पहुंचाना है। टीके को एक जगह से दूसरी जगह ले जाने और उसे सुरक्षित रखने के लिए बड़े पैमाने पर संसाधनों की जरूरत होगी। प्रधानमंत्री नरेंद्र मोदी ने भी समीक्षा बैठक में कोल्ड चेन और टीके के वितरण को लेकर अधिकारियों से चर्चा की। एक बार टीका आने के बाद हर शख्स तक पहुंचाने की जिम्मेदारी स्थानीय प्रशासन के कंधों पर होगी। इसके लिए युद्ध स्तर पर तैयारी शुरू हो चुकी है...।**

हिन्दुस्तान पड़ताल

नई दिल्ली | हिन्दुस्तान ब्यूरो

कोरोना से जंग में अब सबकी नजरें टीके पर टिकी हैं। पूरी दुनिया में टीके पर जबरदस्त शोध और परीक्षण हो रहे हैं। पूरी उम्मीद है अगले ही महीने फाइजर कंपनी के टीके को मंजूरी मिल जाएगी। भारत में कोवैक्सीन के तीसरे चरण का ट्रायल भी शुक्रवार को हरियाणा में शुरू हो चुका है। टीके की दौड़ में और भी कई कंपनियां हैं और कइयों के परीक्षण अब अंतिम दौर में हैं। दवा कंपनियों ने टीका बनाने की चुनौती को तो कुछ हद तक पार कर लिया है पर अगली चुनौती है इसके भंडारण और वितरण की।

मॉडर्ना की वैक्सीन 2 से 8 डिग्री सेल्सियस तापमान में 30 दिन तक सुरक्षित रह सकती है। अगर इसे छह महीने तक रखना हो तो माइनस 20 डिग्री तापमान करना होगा। इसी तरह से सीरम इंस्टीट्यूट की कोविशील्ड वैक्सीन भी 2 से 8 डिग्री सेल्सियत तापमान पर कई दिनों तक सुरक्षित रह सकेगी। फाइजर की वैक्सीन सामान्य फ्रीजर में करीब 5 दिन तक ही ठीक रहती है। अगर लंबे समय तक स्टोर करना हो तो इसे माइनस 70 डिग्री का तापमान चाहिए। हालांकि भारत में इसके आने की संभावना कम ही है। टीकों का भंडारण और वितरण कैसे करना है इसे लेकर अंतरराष्ट्रीय, राष्ट्रीय और स्थानीय स्तर पर तैयारियां शुरू हो गई हैं। ज्यादातर शहरों में इसका मुकम्मल इंतजाम या तो हो चुका है या फिर आखिरी चरण में है।

**भारत की नजर तीन वैक्सीन पर :** भारत में इस समय तीन वैक्सीन पर काम चल रहा है। भारत बायोटेक की कोवैक्सिन, सीरम इंस्टिट्यूट ऑफ इंडिया की एस्ट्राजेनेका और जायडस कैडिला की जाइकोविड वैक्सीन। कोवेक्सिन का अंतिम चरण का ट्रायल चल रहा है।

मॉडर्ना ने कोरोना वैक्सीन परीक्षण के दौरान 16 अगस्त को नील ब्राउनिंग को पहला टीका लगाया था। • फाइल फोटो

## स्थानीय स्तर पर तीन अहम चरण

### परिवहन

**1** कोविड वैक्सीन को कम रेफ्रिजरेटर से लैस गाड़ियों के माध्यम से ही एक जगह से दूसरी जगह पहुंचाया जा सकता है। इसके लिए बड़े पैमाने पर इस तरह की गाड़ियों की दरकार होगी।

### भंडारण

**2** टीके के भंडारण के लिए भी कम तापमान वाले स्टोर या डीप फ्रीजर की दरकार होगी। ये स्टोरी ऐसी जगह हो जहां से इनका वितरण आसान हो।

### टीकाकरण

**3** सबसे महत्वपूर्ण चरण है टीके को घर-घर तक पहुंचाना। इसके लिए छोटे आकार के कंटेनरों की जरूरत होगी, जिसमें तापमान को नियंत्रित किया जा सके।

## उत्तर प्रदेश

### लखनऊ : 50 हजार खुराक रखने का इंतजाम

कोरोना वैक्सीन रखने को स्थान का चयन हो गया है। ऐशबाग बाल महिला चिकित्सालय मे टीके की 50 हजार डोज रखने का बंदोबस्त हुआ है। वैक्सीन किस तापमान में रखनी है? किस तरह के आईस लाइन रेफ्रीजीरेटर (आरएलआर) की जरूरत है। यह वैक्सीन तैयार होने के बाद तय होगा। प्राथमिक स्तर की तैयारी पूरी है। मुख्य चिकित्सा अधिकारी डॉक्टर सजय भटनागर ने कहा, बाकी संसाधन उच्च अधिकारियों के निर्देश पर तैयार किए जाएंगे।

### कानपुर : कोरोना वैक्सीन कोल्ड चेन

स्टोर हाउस में वैक्सीन का कोल्डचेन रूम 10 दिसबर तक तैयार करने का लक्ष्य है। इसके लिए 40 बड़े डीप फ्रीजर, 40 छोटे फ्रीजर और दस सामान्य फ्रिज की मांग शासन को भेजी है। कोरोना वैक्सीन पहले चरण में मेडिकल स्टाफ को लगाई जाएगी। इसके लिए शासन को सूची भेजी जा चुकी है।

### प्रयागराज : दिसंबर के अंत तक तैयारी पूरी

टीके के लिए दो से 8 डिग्री तापमान का होना जरूरी है। बेली हॉस्पिटल में वैक्सीन के हिसाब का तापमान बनाए रखने के लिए स्वास्थ्य विभाग की ओर से 50 आइस लाइनर रेफ्रिजरेटर की व्यवस्था की जा रही है। जिला प्रतिरक्षण अधिकारी डॉ अमित श्रीवास्तव के अनुसार दिसंबर के अंत तक सेंटर बनकर तैयार हो जाएगा।

### गाजियाबाद : आधुनिक स्तर की कोल्ड चेन तैयार

जनपद मे सभी सरकारी अस्पतालों में कोल्ड चैन की सुविधा उपलब्ध है। वैक्सीन आने से पहले ही स्वास्थ्य विभाग की तरफ से कोल्ड चैन को अपडेट किया जाएगा। जनपद की कोल्ड चैन आधुनिक स्तर की हैं। बाद में इसे और भी अधिक अपडेट किया जाएगा।

### बरेली : 15 दिसंबर तक तैयारी कर लेंगे

बरेली जिले में स्टोर बनाने का काम शुरू हो गया है। सीएमओ डॉ. वीके शुक्ल ने बताया कि कोल्ड चेन के लिए तापमान संबंधी स्पष्ट दिशानिर्देश नहीं है। कोल्ड चेन को पूर्ववती वैक्सीन के संबंध मे मिले निर्देश के अनुसार बनाया जा रहा है। अगर माइनस 70 डिग्री सेंट्रीग्रेड पर वैक्सीन रखने का निर्देश मिलेगा तो अलग से व्यवस्था होगी।

### नोएडा : डीप फ्रीजर का इंतजाम किया

वैक्सीन को सुरक्षित रखने के लिए विशिष्ठ डीप फ्रीजर की व्यवस्था है। स्वास्थ्य अधिकारी डॉ. नीरज त्यागी ने कहा कि कितनी वैक्सीन मिलेगी, इसको लेकर अभी जानकारी नहीं है। सेक्टर 39 स्थित स्वास्थ्य विभाग मे वैक्सीन को रखने के लिए कोल्ड चेन है।

### आगरा : वैक्सीन के लिए स्टोर बनाया

आगरा के मुख्य स्वास्थ्य अधिकारी कार्यालय परिसर में वैक्सीन स्टोर बन रहा है। यह 500 स्क्वायर मीटर एरिया में बनेगा। शासन से 17 लाख रुपये मांगे गए थे, जिसमें से 11 लाख स्वीकृत हो गए हैं। यह दिसंबर तक बनकर तैयार हो जाएगा। इसमें सभी स्तरों की रेफ्रिजरेशन की व्यवस्था होगी।

## दिल्ली

### बड़े अस्पतालों में कोल्ड चेन मौजूद

वैक्सीन के रखरखाव को लेकर दिल्ली के तमाम बड़े अस्पतालों में कोल्ड चेन की व्यवस्था है। दिल्ली के सबसे बड़े कोविड अस्पताल लोकनायक के चिकित्सा अधीक्षक डॉक्टर सुरेश कुमार ने बताया कि उनके अस्पताल में कोल्ड चेन की व्यवस्था उपलब्ध है। वैक्सीन आएगी तो इसे संरक्षित करने के पूरे इंतजाम हैं। इसी तरह एम्स, सफदरजंग, राम मनोहर लोहिया, जीटीबी, मैक्स, अपोलो , गंगाराम अस्पताल में भी कोल्ड चेन उपलब्ध है। सभी कोल्ड चेन आधुनिक हैं।

### एयरपोर्ट भी तैयार

वैक्सीन के वितरण के लिए हवाईअड्डों ने भी कमर कस ली है। दिल्ली के इंदिरा गांधी और जीएमआर हैदराबाद एयरपोर्ट इस काम में महत्वपूर्ण भूमिका अदा करने की स्थिति में है। आईजीआई दो कार्गो टर्मिनल हैं और दोनों अत्याधुनिक सुविधाओं से लैस हैं।

## हरियाणा

### 10 लाख वैक्सीन रखने का इंतजाम

फरीदाबाद के ईएसआईसी मेडिकल कॉलेज में 10 लाख वैक्सीन रखने की कोल्ड चेन तैयार होगी। इसके लिए मात्र एक सप्ताह का समय चाहिए। मेडिकल कॉलेज के रजिस्ट्रार डॉ. अनिल पांडे ने बताया कि उनके पास -70 डिग्री तापमान में रखने की व्यवस्था पहले से है क्योंकि कुछ दवाएं ऐसी हैं जिन्हें इतने तापमान पर रखना होता है। अभी यह नहीं पता है कि वैक्सीन की कितनी डोज रखनी होगी। अस्पताल में कम से कम 10 लाख यूनिट रखने की व्यवस्था हो जाएगी।

## झारखंड

### स्टॉक रखने को व्यवस्था पूरी

झारखंड में कोरोना के टीकाकरण को लेकर पर्याप्त स्टॉक सुरक्षित रखने एवं कोल्ड चेन व्यवस्था लगभग पूरी कर ली गई है। स्टेट वेयरहाउस में निर्धारित तापमान में टीका को सुरक्षित रखने के लिए मशीन उपकरणों को भी चेक कर दुरुस्त कर लिया गया है। कोल्ड चेन से जुड़े सभी पदाधिकारियों कर्मचारियों को ट्रेनिंग देने के प्रक्रिया चल रही है।

## बिहार

### कोल्ड चेन को मजबूत कर रहे

बिहार में कोरोना वैक्सीन के भंडारण को लेकर कोल्ड चेन को मजबूत करने पर काम शुरू कर दिया गया है। स्वास्थ्य विभाग के सचिव लोकेश कुमार सिंह ने बताया कि कोरोना वैक्सीन के भंडारण को लेकर केंद्र सरकार से प्राप्त दिशा-निर्देश के आलोक में सभी जरूरी तैयारियां शुरू कर दी गयी हैं।

उपलब्ध हैं और बिना किसी पूर्व सूचना के

# बिना मास्क पकड़ाए लोगों का जेल में ही होगा कोरोना टेस्ट

भास्कर संवाददाता | उज्जैन

मास्क नहीं पहनने वाले लापरवाह लोगों को अस्थाई जेल में बंद करने साथ ही अब इनका कोविड व एंटीबॉडी टेस्ट भी किया जाने लगा है। ऐसे में आशंका हैं कि जिले में कोरोना पॉजिटिव लोगों की संख्या बढ़ेगी।

दीपावली के बाद पुनः कोरोना पॉजिटिव रोगियों की संख्या बढ़ने पर प्रशासन की सख्ती जारी है। शहरभर में पुलिस-प्रशासन की 11 टीमें मास्क नहीं पहनने वालों के खिलाफ कार्रवाई कर रही हैं। ऐसे लापरवाह लोगों को अस्थाई जेलों में बंद करने के अलावा इनसे जुर्माना भी वसूला जा रहा है। कलेक्टर आशीष सिंह ने रोजाना 750 कोविड टेस्ट किए जाने का लक्ष्य अमले को दे

## 1225 से 42750 रुपए जुर्माना वसूला

इधर इस दिन विभिन्न स्कवाड दलों ने शहर के विभिन्न चौराहों व पाइंटों से बगैर मास्क पहने 1225 लोगों को पकड़कर इन्हें अस्थाई जेलों में भिजवाया। दलों ने 425 लोगों से 42750 रुपए जुर्माना भी वसूला।

दिया है। ताकि ज्यादा से ज्यादा लोगों की जांच हो और संक्रमण नियंत्रण में रहे। शेष | पेज 2 पर

# चीन बोला हमारे यहां कोरोना नहीं

## बड़ी आबादी को नहीं लगाएंगे वैक्सीन

एजेंसी | बीजिंग.

www.navabharat.org

चीन कोरोना वायरस की वैक्सीन बनाने के लिए पूरी मेहनत कर रहा है और किसी भी कीमत पर अन्य देशों से पहले सफल वैक्सीन तैयार करना चाहता है. लेकिन चीन ने वैक्सीन को लेकर एक चौंकाने वाली बात कही है. चीन के प्रमुख स्वास्थ्य अधिकारी ने कहा है कि चीन अपनी आबादी को वैक्सीन देने के लिए बड़े पैमाने पर वैक्सीनेशन प्रोग्राम नहीं चलाएगा.

चीन के सेंटर फॉर डिजीज कंट्रोल एंड प्रीवेंशन (सीडीसी) के डायरेक्टर डॉ. गाओ फू ने कहा है कि चीन में बड़े पैमाने पर कोरोना वायरस वैक्सीनेशन की जरूरत तभी पड़ेगी जब यहां फिर से बड़े पैमाने पर कोरोना फैले. दुनिया में फिलहाल 9 कोरोना वैक्सीन फेज-3 ट्रायल में पहुंच चुकी हैं. इनमें से 4 चीन की ही हैं. हालांकि, चीन कुल 8 वैक्सीन के ऊपर काम कर रहा है. कई रिपोर्ट में ऐसा कहा गया है कि इसकी संभावना काफी है कि सबसे पहले चीन ही सफल वैक्सीन तैयार कर ले.

# एम्स में आयुर्वेदिक इलाज से सभी कोरोना मरीज हुए स्वस्थ

## आयुर्वेदिक उपचार से शतप्रतिशत ठीक हो रहे हैं मरीज

- किसी भी मरीज की मौत भी नहीं हुई

नई दिल्ली, 6 अक्तूबर (अंकुर शुक्ला/नवोदय टाइम्स) : राजधानी दिल्ली में मॉडर्न मेडिकल साइंस के उपचार से कोरोना संक्रमित मरीजों के ठीक होने का सिलसिला जारी है लेकिन इस मामले में भारतीय परंपरागत चिकित्सा पद्धति आयुर्वेद भी पीछे नहीं है। आयुर्वेद का एम्स कहे जाने वाले ऑल इंडिया इंस्टीट्यूट ऑफ आयुर्वेदा (एआईआईए) के मरीज स्वस्थ होकर घर लौट रहे हैं। संस्थान की निदेशक तनुजा मनोज नेसरी के मुताबिक आयुर्वेदिक चिकित्सा पद्धति के उपचार में विशेषज्ञता रखने वाले इस अस्पताल में मरीजों की रिकवरी रेट 100 प्रतिशत रही है। अस्पताल प्रशासन के मुताबिक अस्पताल में भर्ती 275 कोरोना संक्रमित सभी मरीज स्वस्थ हो चुके हैं। अस्पताल में कोरोना के लिए एक वार्ड तैयार किया गया है और यहां 50 बिस्तरों का इंतजाम है। अस्पताल के चिकित्सकों के मुताबिक कम ही लोग आयुर्वेद के जरिए कोरोना का उपचार कराना चाहते हैं लेकिन कोरोना से ठीक होने वाले मरीजों की तादाद देखकर अस्पताल के स्वास्थ्यकर्मी उत्साहित हैं।

**ऐसे किया संक्रमित मरीजों का उपचार :** अस्पताल के डॉक्टरों के मुताबिक कोरोना से संक्रमित मरीजों को चिकित्सकीय निगरानी में रोजाना काढ़ा दिया जाता है। काढ़ा दालचीनी, काली मिर्च, सोंठ, तुलसी और मुनक्का से तैयार किया जाता है। इसके ... गिलोय की घटी समेत अन्य कई औषधियां शामिल हैं। मरीजों की रोग प्रतिरोधक क्षमता में मजबूती के लिए इन्हें रोजाना रात को हल्दी वाला दूध भी दिया जाता है। शरीर की ताकत बढ़ाने और क्रियाशीलता बनाए रखने के लिए मरीजों को सुबह-शाम योग कराया जाता है। मरीजों को पूरे आठ घंटों की नींद लेने की सलाह दी जाती है। इसके अलावा मरीजों को प्रतिदिन दिन में एक से दो घंटों तक संगीत सुनाया जाता है। इससे मरीजों का मनोरंजन भी होता है और मानसिक स्वास्थ्य के लिहाज से भी यह प्रयोग बेहतर साबित हो रहा है।

### केंद्रीय मंत्री डा. हर्षवर्धन ने प्रोटोकॉल में कहा

## अश्वगंधा, लौंग और गिलोय कोरोना से बचाव में सहायक

नई दिल्ली, 6 अक्तूबर (प.स.): केंद्रीय स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण मंत्री डा. हर्षवर्धन ने कोविड-19 के प्रबंधन के लिए आयुर्वेद और योग पर आधारित राष्ट्रीय चिकित्सकीय प्रबंधन प्रोटोकॉल (एस.ओ.पी.) मंगलवार को जारी किया।

डा. हर्षवर्धन

डा. हर्षवर्धन ने कहा कि चिकित्सकीय अध्ययनों से इस बात की पुष्टि हुई है कि कोरोना वायरस से बचाव में अश्वगंधा, लौंग और गिलोय जैसी आयुर्वेदिक औषधियां काम आती हैं। प्रोटोकॉल में कहा गया कि कोविड-19 से बचाव के लिए शारीरिक ... स्वच्छता के अलावा मास्क पहनना जरूरी है। इसके साथ ही एक चुटकी हल्दी और नमक को गर्म पानी में डालकर गरारे करने चाहिएं। त्रिफला को पानी में उबालकर, पानी में मुलेठी को भी उबालकर उस पानी से गरारे किए जा सकते हैं। अणु तेल या शार्दबिंदु तेल या तिल के तेल या नारियल के तेल की बूंदें नाक में डाली जा सकती हैं। इसके अलावा गाय के घी को भी दिन में एक या दो बार नाक में डालना चाहिए, खासकर जब घर से बाहर जाना हो ... भाप लेनी चाहिए। यूकेलिप्टस का तेल, अजवायन या पुदीने को पानी में डालकर ...

**चिंताजनक: लंबे समय तक वायरस शरीर में ही रहता है, ऐसे में अन्य ऑर्गन प्रभावित हो रहे हैं**

## सावधान रहें... रिपोर्ट निगेटिव का मतलब ये नहीं कि आप सुरक्षित हैं

# जिन्हें कोरोना निगेटिव, उनकी भी मौत हो रही...32 दिन में 150 ने दम तोड़ा

संदीप शर्मा जयपुर

विधायक कैलाश त्रिवेदी की मंगलवार को मौत हो गई। हालांकि उनकी मौत को कोरोना की वजह से नहीं माना जा रहा है लेकिन हकीकत यह है कि उनके ऑर्गन कोरोना की वजह से ही प्रभावित हुए और फिर रिकवर नहीं हुए। 15 सितम्बर से पहले ही ये कोरोना निगेटिव हो चुके थे। उसके बाद उन्हें एसएमएस में भर्ती कराया गया था। कोरोना की वजह से लंग्स में इंफेक्शन के कारण उन्हें भर्ती किया गया था और रेस्पाइरेटरी सिस्टम प्रभावित हो गया था। तबीयत अधिक बिगड़ती गई तो 2 अक्टूबर को मेदांता में भर्ती कराया गया था। यहां भी तबीयत खराब होती चली गई।

न केवल विधायक त्रिवेदी बल्कि ऐसी कई शख्सियत दुनिया चली गई, जिन्हें कोरोना पॉजिटिव होने के बाद निगेटिव हुआ लेकिन कोरोना वायरस इंपेक्ट की वजह से उनके अन्य अंग बुरी तरह प्रभावित हुए और उन्हें बचाया नहीं जा सका। आखिर कोरोना निगेटिव के बावजूद लोगों की हो रही मौतें चिंता का कारण बनती जा रही हैं। क्योंकि **ऐसे लोगों की संख्या काफी तेजी से बढ़ी है, जिनके कोरोना तो निगेटिव आया लेकिन कुछ दिन पहले कोरोना पॉजिटिव आने की वजह से उनके आर्गन खराब होते चले गए और अन्ततः उनकी मौत हो गई।**

एक्सपर्ट्स के साथ भास्कर रिपोर्ट...

## मौत के 4 मामलों में 2 बड़ी वजह- लंग्स इंफेक्शन और मल्टीऑर्गन फेल्योर

### डॉ. तोलानी को कोई बीमारी नहीं थी, फिर भी मल्टीपल ऑर्गन फेलियर

डॉ. तोलानी 16 जून को पॉजिटिव आए और 30 जून को निगेटिव आ गए। लेकिन उसके बाद उनके लंग्स में इंफेक्शन हो गया और फिर किडनी और बाद में मल्टीपल आर्गन फेलियर हो गए। जबकि डॉ. तोलानी को पहले से कोई डिजीज नहीं थी। उन्हें 22 जून को फिर एडमिट कराया गया लेकिन 22 जुलाई को डेथ हो गई।

### विधायक कैलाश सितंबर में निगेटिव, फिर तबीयत बिगड़ती गई, दिल्ली में दम तोड़ा

विधायक कैलाश त्रिवेदी को सितम्बर शुरू में कोरोना हुआ, ये निगेटिव आ गए, लेकिन लंग्स में इंफेक्शन हो चुका था। 15 सितम्बर को उन्हें एसएमएस में भर्ती किया गया। यहां तबीयत बिगड़ती चली गई। परिजन उन्हें मेदांता ले गए। यहां भी सुधार नहीं हुआ और मल्टीपल आर्गन फेलियर हो गए और छह अक्टूबर को उनकी मौत हो गई।

### डॉ. गोयल निगेटिव आ चुके थे फिर भी डेथ

एसएमएस के ऑर्थो विभाग के डॉ. पवन गोयल जुलाई में कोविड पॉजिटिव आए। आरयूएचएस में भर्ती किया गया। यहां से ईएचसीसी चले गए। यहां कोविड आईसीयू में निगेटिव आ गए थे, लेकिन 5 सितंबर को उनकी मौत हो गई। वजह-मल्टीपल आर्गन फेलियर। डॉ. गोयल को कोई बीमारी नहीं थी।

### व्यवसायी की लंग्स इंफेक्शन ने ली जान

भरतपुर रहने वाले ऑयल बिजनेसमैन मदनमोहन गर्ग 10 जुलाई को पॉजिटिव आए और 5 अगस्त को निगेटिव रिपोर्ट आई। लेकिन कुछ ही दिन में तबीयत बिगड़ गई और 13 अगस्त को उनकी डेथ हो गई। उनके भाई ने बताया कि लंग्स में हुआ इंफेक्शन सही ही नहीं हो पाया।

### ये सिर्फ उदाहरण, आंकड़ा काफी अधिक है लेकिन सरकार गिनती नहीं

ऊपर दिए गए यह महज चार उदाहरण हैं, लेकिन हकीकत यह है कि पिछले 32 दिनों में प्रदेश में 150 से अधिक ऐसे लोगों की मौत हो चुकी है, जिनके कोरोना निगेटिव होने के बाद लंग्स इंफेक्शन या अन्य आर्गन प्रभावित हुए और बाद में मल्टीपल आर्गन फेलियर हो गए। अब चूंकि इन लोगों में कोरोना निगेटिव था तो सरकार इन्हें कोरोना की वजह से मौत नहीं मानती, जबकि डॉक्टर्स का कहना है कि जिन लोगों को कभी कोई बीमारियां ही नहीं हुईं, कोरोना होने के बाद ये गंभीर बीमार हो गए, उन्हें नहीं बचाया जा सका। यही सबसे बड़ी चिंता का विषय है।

### मौतें क्यों... ये हैं वजह

- वायरस लंबे समय तक बॉडी में रहकर अंगों को प्रभावित कर रहा है। यानी रिपोर्ट में तो कोरोना निगेटिव आ जाता है लेकिन वायरस बॉडी में रह जाता है और कम इम्युन वाले ऑर्गन को तेजी से प्रभावित करता है।
- अन्य बीमारियां होती हैं तो कोरोना वायरस की वजह से उनके वायरस भी प्रभावी हो जाते हैं। कोरोना निगेटिव भी आ जाता है तो इम्युन सिस्टम कमजोर होने की वजह से व्यक्ति की तबीयत खराब होती चली जाती है।
- कुछ लोगों में सैकेंडरी इंफेक्शन होता तो यह भी जानलेवा हो जाता है।

**एक्सपर्ट पैनल:** डॉ. रमन शर्मा, डॉ. पुनीत सक्सैना, (प्रो. मेडिसिन, एसएमएस अस्पताल), डॉ. प्रवीण मंगलूनिया, फिजिशियन, डॉ. राजेश शर्मा, अधीक्षक, एसएमएस अस्पताल और डॉ. विजय कपूर, सेक्रेट्री, पीएचएनएस।

बोकारो 23-11-2020

**भास्कर खास** • करीब 40 फीसदी कोरोना संक्रमित अस्थायी तौर पर स्वाद और सुगंध खो देते हैं

# डॉक्टरों का दावा- कोरोना संक्रमण में स्वाद-सुगंध जाना अच्छा संकेत, गंभीर रूप से बीमार पड़ने का खतरा कम

## आईसीयू पहुंचने वाले मरीजों में यह समस्या काफी कम

एजेंसी | नई दिल्ली

स्वाद और सुगंध का अस्थाई तौर पर जाना कोरोना संक्रमण के प्रमुख लक्षणों में शामिल हैं। कई संक्रमित इससे काफी घबरा भी जाते हैं। हालांकि, भारतीय डॉक्टरों की एक टीम का दावा है कि ये लक्षण असल में अच्छे संकेत होते हैं। जो मरीज स्वाद और सुगंध खोते हैं उनके गंभीर रूप से बीमार होने का खतरा काफी कम होता है। जिन मरीजों के साथ ऐसा होता है उनमें स्वशन संबंधी गंभीर अटैक नहीं होते हैं। आम तौर पर ऐसे अटैक वायरस के 14 दिनों के साइकिल के दूसरे सप्ताह में आते हैं।

दुनियाभर में कोरोना महामारी अब 10वें महीने में प्रवेश कर गई है। इस दौरान लगभग सभी देशों में बड़ी संख्या में मरीजों ने स्वाद और सुगंध गंवाने की बात कही। हालांकि, आमतौर पर तीन से चार सप्ताह में यह समस्या ठीक हो जाती है। नोएडा स्थित यथार्थ अस्पताल के चेस्ट फिजिशियन और पल्मनोलॉजिस्ट डॉ. अरुण लखनपाल और उनकी टीम का कहना है कि कोरोना के कारण आईसीयू में भर्ती होने वाले ज्यादातर पेशेंट ने स्वाद और सुगंध गंवाने की हिस्ट्री नहीं बताई।

डॉ. लखनपाल ने कहा कि करीब 40 फीसदी मरीजों में स्वाद और सुगंध जाने के मामले सामने आते हैं और ये मरीज के उपचार के लिहाज से अच्छे संकेत होते हैं। मेदांता अस्पताल के सीनियर डायरेक्टर डॉ. सुशीला कटारिया भी डॉ. लखनपाल की बातों से सहमत हैं। उन्होंने कहा, 'उन्हें ऑक्सीजन सपोर्ट की जरूरत आमतौर पर नहीं पड़ती है और अस्पताल में भर्ती कराने की नौबत भी कम ही आती है।

### फिर भी किसी भी सिम्पटम को हल्के में न लें, जांच जरूर कराएं

कई कोरोना मरीजों में स्वाद और सुगंध जाने के पूरे कारण अभी स्पष्ट नहीं हो सके हैं। लेकिन यह माना जा रहा है कि वायरस सेंस से जुड़े नर्व को प्रभावित करते हैं इसलिए ऐसा होता है। स्वाद और सुगंध का जाना सिर्फ कोरोना तक सीमित नहीं है। सर्दी, साइनसाइटिस, जैसे साधारण मामलों से लेकर ब्रेन ट्यूमर जैसे गंभीर मामलों में भी यह हो सकता है। डॉक्टरों की यह भी सलाह है कि कोई भी सिम्पटम आने पर उसे हल्के में न लें। खुद की कोरोना जांच कराएं और सभी गाइडलाइन का पालन करें। नियमित स्तर पर तापमान और ऑक्सीन स्तर मापते रहें।

मुश्किल नहीं है;
मात्र 3 काम करके
दूसरी लहर रोक सकते हैं

कोरोना से बचाव के लिए **दैनिक भास्कर** अभियान

दैनिक भास्कर परिवार प्रत्येक व्यक्ति से हाथ जोड़कर निवेदन करता है कि...

...अब जब भी घर से निकलें तो मास्क पहनकर ही निकलें। किसी से बात करें तो मुंह और नाक मास्क से ढंके हुए ही रखें।

कुल पृष्ठ 14+4=18, मूल्य ₹ 6.00 (निःशुल्क डीबी स्टार सहित) | वर्ष 37, अंक 325, महाकार

**मास्क पहनिए** क्योंकि वैश्विक रिसर्च में स्पष्ट हुआ है कि जहां 50% से 80% लोगों ने मास्क पहना, वहां कोरोना कंट्रोल में आया है।

**दूरी रखिए** क्योंकि कोरोना वायरस सांस और ड्रॉपलेट्स के जरिए 6 फीट तक फैलता है। अगर हम इतनी दूरी बनाकर रखें तो खुद को संक्रमित होने से बचा सकते हैं।

**हाथों को साफ रखिए** क्योंकि कोरोना सिर्फ नाक और मुंह के द्वारा शरीर में प्रवेश करता है। हाथों से हम बार-बार मुंह को छूते हैं। हाथ सेनेटाइज होंगे तो संक्रमण फैलने का खतरा कम होगा।

DainikBhaskar.com | इंदौर, मंगलवार 24 नवंबर, 2020 | कार्तिक शुक्ल पक्ष-10, 2077 | 12 राज्य | 65 संस्करण

# बाजार 8 बजे बंद, शादी की मंजूरी 10 तक, शराब रात 11 तक मिलेगी

**565 नए केस, 3 मौत**

यह राशन या वोटिंग के लिए खड़े मतदाताओं की लाइन नहीं, बल्कि शादी की मंजूरी के लिए कलेक्टर कार्यालय के बाहर जमा लोगों की भीड़ है। फोटो : संदीप जैन

## शादी से पहले कानून के फेरे

**भास्कर संवाददाता** | इंदौर. कहते हैं जब मियां-बीवी राजी तो क्या करेगा काजी, लेकिन कोरोना ने शादियों में काजी यानी प्रशासन की भूमिका बढ़ा दी है। सोमवार को शादी समारोह की मंजूरी के लिए लोगों को खासी मशक्कत करना पड़ी। दोपहर बाद गाइड लाइन जारी हुई। इसके अनुसार, शहर के सारे बाजार 8 बजे तक बंद होंगे। शादी समारोह की इजाजत भी 10 बजे तक है, लेकिन शराब दुकानें रात 11 बजे तक खुली रहेंगी। कलेक्टर मनीष सिंह का कहना है, इनका समय कम करने पर फीस में छूट देना होती है। इसका फैसला शासन स्तर पर ही हो सकता है। इसी बीच सोमवार को 565 नए संक्रमित मिले। 3 मौतें भी हुईं।

### 700 से ज्यादा पहुंचे, ढाई घंटे लगे रहे कतार में

सोमवार को 700 से ज्यादा लोग शादी समारोह की अनुमति के लिए प्रशासनिक संकुल पहुंचे। एसडीएम ऑफिस के बाहर कतार में दो-ढाई घंटे की मशक्कत के बाद मंजूरी मिली। बाद में कलेक्टर ने स्पष्ट किया कि थाने पर सूचना दे पावती लेना ही पर्याप्त होगा।

### थाने से बोला एसडीएम से लाओ अनुमति तो दूल्हा लगा लाइन में

माथे पर टीका, गले मे मोतियों की माला मे सजे दूल्हे मोटी शर्मा भी मंजूरी के लिए कलेक्टोरेट पहुंचे। पहले मुख्य गेट पर फिर एसडीएम कक्ष के बाहर लाइन में लगना पड़ा। दो घंटे की मशक्कत के बाद मंजूरी मिली। मोटी ने कहा, मंगलवार को बारात है। थाने गया तो कहा गया एसडीएम ही मंजूरी देंगे। हम 200 मेहमान ही बुला रहे हैं, लेकिन सुबह से मंजूरी के लिए परेशान हो रहे हैं।

# फिर वही परेशानी: गुजरात में दोबारा लॉकडाउन लगने के डर से पलायन शुरू, परिवार समेत श्रमिक अपने वतन हो रहे रवाना

सूरत | 12 मिनट पहले

शेयर

वतन वापसी के लिए नेशनल हाईवे पर जमा रहे वर्कर्स।

- मार्च 2020 में लॉकडाउन के बाद सूरत जिले के करीब 70 फीसदी वर्कर्स अपने वतन लौट गए थे
- वापी, वलसाड से हजारो की तादाद में मजदूर वतन वापसी के लिए नेशनल हाईवे पर जमा हो रहे हैं

# एम्स में आयुर्वेदिक इलाज से सभी कोरोना मरीज हुए स्वस्थ

## आयुर्वेदिक उपचार से शतप्रतिशत ठीक हो रहे हैं मरीज

- किसी भी मरीज की मौत भी नही हुई

**यह जानने के बाद भी यदि आप अज्ञानियों को टीका लगवाते जाते देख खुद भी गए, मतलब आप नही जानते कि टीके से आपके शरीर में क्या डालने की शाजिस है। जिन्दा रहना है तो टीके से दूर रहें।**

साधारण सर्दी जुकाम निमोनिया का नया नामकरण किया गया है ताकि नये फेक टेस्ट किट व टीके का व्यापार हो। फार्मा बिजनेस फार्मा स्कैम को जानिए।

# एलन मस्क ने एक दिन में कराए चार कोविड टेस्ट, सामने आई गड़बड़ी

नईदिल्ली, एजेंसी : दुनिया के टॉप-10 अमीरों की लेटेस्ट लिस्ट में पांचवें नंबर पर काबिज एलन मस्क ने एक ही में दिन कोविड-19 का चार टेस्ट कराया और ताज्जुब की बात ये है कि इसमें से दो रिपोर्ट पॉजिटिव और दो निगेटिव रहे। स्पाक्स और टेस्ला के बॉस एलन मस्क ने इस पर सवाल उठाते हुए कहा कि कुछ गड़बड़ी चल रही है। मस्क ने ट्वीट किया, 'कुछ बोगस चल रहा है। आज मेरा चार बार कोविड टेस्ट किया गया। दो टेस्ट निगेटिव रहे और दो पॉजिटिव। वही मशीन, वही टेस्ट और वही नर्स। रैपिड एंटीजन टेस्ट फ्रॉम बीडी।'

हालांकि इससे पहले मस्क इस वायरस को लेकर मच रही हायतौबा का खारिज करते रहे हैं। मार्च में उन्होंने कहा था कि अप्रैल तक अमेरिका में इसका एक भी मामला नहीं होगा। बता दें अमेरिका कोरोना से सबसे अधिक प्रभावित है।

एलन मस्क ने कहा कि दूसरी लैब्स से भी उनका पॉलीमीरेज चेन रिएक्शन टेस्ट हुआ है, जिनकी रिपोर्ट आने में 24 घंटे का समय लगेगा। उन्होंने ट्वीट किया, 'मेरा अलग लैब्स से पीसीआर टेस्ट हो रहा है। नतीजे आने में 24 घंटे लगेंगे।' एक यूजर ने उनके लक्षणों के बारे में पूछा तो उन्होंने कहा कि उनमें सर्दी जुकाम के मामूली लक्षण थे। कुछ भी असामान्य नहीं है। वहीं रॉयटर्स के मुताबिक मस्क संभवतः बेक्टन डिकींशन एंड कंपनीज के रैपिड एंटीजन टेस्ट की बात कर रहे हैं।

**मरीज एक, रिपोर्ट अलग क्यों : पत्रिका ने की पड़ताल तो सामने आया माजरा**

# सही कौन : सरकारी जांच में नेगेटिव व निजी लैब की रिपोर्ट में पॉजिटिव

विकास जैन
patrika.com


जयपुर. एक ही कोरोना मरीज की रिपोर्ट अलग-अलग क्यों आ रही है, पत्रिका ने पड़ताल की तो प्रक्रिया में बड़ी विसंगति दिखी। चिकित्सा विभाग प्रायः केवल नाक से नमूने (स्वाब) ले रहा है जबकि निजी लैब में नाक-गले, दोनों से नमूने लिए जा रहे हैं। जांच रिपोर्टों में अन्तर आने का सम्भवतः यह भी बड़ा कारण है।

## यों समझें अंतर

जगतपुरा निवासी 30 वर्षीय युवक ने सीएमएचओ कार्यालय में जांच कराई तो केवल गले से सैंपल लिया गया और नेगेटिव बताया गया। निजी लैब में नाक व गले से सैंपल लिए गए और रिपोर्ट पॉजिटिव आई। जबकि इसी कार्यालय में युवक के साथी के नाक-गले दोनों से नमूने लिए गए और पॉजिटिव बताया गया।

जयपुर. जोरावर सिंह गेट स्थित आयुर्वेद संस्थान में कोरोना जांच के लिए सैंपल लेते चिकित्साकर्मी।

## कारस्तानी : रिपोर्ट पर लैब का नाम ही नहीं

**कुछ** निजी जांच लैब रिपोर्ट पर लैब का नाम ही नहीं लिख रही हैं। महारानी फार्म दुर्गापुरा निवासी 65 वर्षीय सेवानिवृत्त बैंक अधिकारी को निजी लैब ने कोरोना जांच रिपोर्ट पॉजिटिव दी मगर रिपोर्ट पर लैब का नाम ही नहीं था। सिर्फ डॉक्टर के हस्ताक्षर थे।

## दो जगह से क्यों ले रहे नमूने, वे ही जानें

अब हमारे यहां लैब में नाक से ही नमूना लिया जा रहा है, वह पर्याप्त है। निजी लैब में दोनों जगह से नमूना क्यों लिया जा रहा है, इसका कारण वे ही जानें। -**डॉ. नरोत्तम शर्मा**, मुख्य चिकित्सा एवं स्वास्थ्य अधिकारी, जयपुर प्रथम

## एक ही जगह से नमूना, तो नेगेटिव के आसार

**विशेषज्ञों** के अनुसार कोरोना की जांच के लिए नाक और गले, दोनों में से एक ही जगह से नमूना लेने पर जांच का नतीजा नेगेटिव आने के आसार ही अधिक रहते हैं। दोनों जगह से नमूने लेने पर वायरस को अधिक ट्रेस किया जा सकता है।

**कोरोना वायरस**

## प्रदेश में 814 नए संक्रमित, 7 की मौत

जयपुर. प्रदेश में गुरुवार को 814 नए संक्रमित मिले, जबकि 7 मरीजों की मौत हो गई। इन्हें मिलाकर संक्रमितों की कुल संख्या 108494 और मृतक संख्या 1286 हो गई है।

### यहां मिले नए मरीज

**अजमेर** 49, अलवर 48, बांसवाड़ा 16, बारां 15, भरतपुर 22, भीलवाड़ा 31, बीकानेर 27, बूंदी 10, चित्तौड़गढ़ 14, चूरू 17, धौलपुर 12, डूंगरपुर 15, गंगानगर 22, हनुमानगढ़ 18, जयपुर 134, जैसलमेर 10, जालोर 12, झालावाड़ 23, झुंझुनूं 5, जोधपुर 119, करौली 2, कोटा 73, नागौर 18, पाली 16, प्रतापगढ़ 13, राजसमंद 8, सवाईमाधोपुर 3, सीकर 17, सिरोही 7, टोंक 7, उदयपुर 31.

**नई मौतें:** बीकानेर, झुंझुनूं, जयपुर, चित्तौड़गढ़, अजमेर, गंगानगर व सीकर में एक-एक।

**41 लाख के पार:** भारत दुनिया का दूसरा सबसे संक्रमित देश, ब्राजील पिछड़ा

# भयावह कोरोना आंकड़ों के पीछे आरटी-पीसीआर टेस्ट तो नहीं?

**नई दिल्ली @पत्रिका.** भारत में शनिवार को कोरोना संक्रमितों का आंकड़ा 41 लाख के पार हो गया। ब्राजील को पीछे छोड़ भारत अब दुनिया का दूसरा सबसे संक्रमित देश बन गया है। इस बीच वैज्ञानिकों का एक बड़ा तबका कोरोना जांच के सबसे ज्यादा इस्तेमाल किए जा रहे आरटी-पीसीआर टेस्ट (रिवर्स ट्रांसक्रिप्शन-पॉलिमेरेस चेन रिएक्शन) पर सवाल उठा रहे हैं। उनका कहना है कि इस जांच में वायरस का पता लगाने के लिए उसके आरएनए को डीएनए में बदलकर उसकी मात्रा को 40 गुना बढ़ाया जाता है, ऐसे में यह जांच इतनी संवेदनशील है कि सैंपल में किसी मरे हुए वायरस का अंश होने पर भी रिपोर्ट पॉजिटिव आ सकती है। इसकी वजह से करोड़ों ऐसे लोग पॉजिटिव घोषित कर दिए गए जो दूसरों को संक्रमित नहीं कर सकते। यदि जांच के इस तरीके की संवेदनशीलता कम होती तो आज दुनिया में न लॉकडाउन होते। न करोड़ों लोगों को इसके नतीजे भुगतने पड़ते। माना जा रहा है कि भारत में भारी संख्या में बिना लक्षणों वाले कोरोना पॉजिटिव होने की भी यही वजह है।

## क्या है आरटी पीसीआर टेस्ट

**पूरी** दुनिया में सबसे ज्यादा आरटी-पीसीआर टेस्ट हो रहे हैं। इसमें नाक या गले से लिए गए स्वैब सैंपल में वायरस का पता लगाने के लिए उसके आरएनए की मौजूदगी जांची जाती है। यह जांच से लक्षणों के आने पहले ही संक्रमण बता देता है। आरएनए का पता लगाने के लिए पहले उसे डीएनए में बदला जाता है। इसलिए इस प्रक्रिया को 'रिवर्स ट्रांसक्रिप्शन' कहते हैं।

पढ़ें **भयावह** @ पेज 12

## 40 बार एक्सपोनेंशियली बढ़ाते हैं डीएनए

**जब** सैंपल आरटी पीसीआर टेस्ट मशीन में जाता है तो थर्मल साइक्लिंग नाम की प्रक्रिया के जरिए उसमें मौजूद वायरस के डीएनए (जिन्हें आरएनए से डीएनए में बदला गया) के अंश को रासायनिक प्रक्रिया से बढ़ाया जाता है। प्रत्येक थर्मल साइकिल में डीएनए के अंश दोगुने होते जाते हैं। यानी डीएनए के अंश को एक्सपोनेशियली (घातांक) 40 गुना बढ़ाया जाता है। ऐसा डीएनए के अंश की बेहद कम मात्रा का पता लगाने के लिए किया जाता है।

**वैज्ञानिकों का दावा:** करोड़ों ऐसे लोग पॉजिटिव घोषित जो संक्रामक नहीं

# कोरोना की आरटी-पीसीआर टेस्ट पर उठने लगे सवाल

**नई दिल्ली.** भारत में कोरोना संक्रमितों **की संख्या** 40 लाख के पार हो गई, वहीं दुनिया में यह आंकड़ा करीब 2.68 करोड़ है। महामारी के चलते दुनिया भर में लॉकडाउन लगे और देशों को भारी आर्थिक नुकसान उठाना पड़ा। ऐसे में वैज्ञानिकों का एक बड़ा तबका कोरोना जांच के सबसे ज्यादा इस्तेमाल किए जा रहे आरटी-पीसीआर टेस्ट (रिवर्स ट्रांसक्रिप्शन-पॉलिमेरेस चेन रिएक्शन) पर सवाल उठा रहे हैं। उनका कहना है कि इस जांच में वायरस का पता लगाने के लिए उसके आरएनए को डीएनए में बदलकर उसकी मात्रा को 40 गुना बढ़ाया जाता है, ऐसे में यह जांच बेहद संवेदनशील है। इसमें ऐसे करोड़ों लोग कोरोना पॉजिटिव घोषित कर दिए गए जो दूसरों को संक्रमित नहीं कर सकते। यदि जांच के इस तरीके की संवेदनशीलता को कम होती तो आज दुनिया में इतनी दहशत न होती। न लॉकडाउन होते हैं न करोड़ों लोगों को इसके नतीजे भुगतने पड़ते। माना जा रहा है कि भारत में भारी संख्य में बिना लक्षणों वाले कोरोना संक्रमितों के होने की भी यही वजह है।

## क्या है आरटी पीसीआर टेस्ट

पूरी दुनिया में सबसे ज्यादा आरटी-पीसीआर टेस्ट हो रहे हैं। इसमें नाक या गले से लिए गए स्वैब सैंपल में वायरस का पता लगाने के लिए उसके आरएनए की मौजूदगी जांची जाती है। यह जांच से लक्षणों के आने पहले ही संक्रमण बता देता है। आरएनए का पता लगाने के लिए पहले उसे डीएनए में बदला जाता है। इसलिए इस प्रक्रिया को 'रिवर्स ट्रांसक्रिप्शन' कहते हैं।

शेष @पेज 02

## 40 बार एक्सपोनेंशियली बढ़ाते हैं डीएनए

जब सैंपल आरटी पीसीआर टेस्ट मशीन में जाता है तो थर्मल साइक्लिंग नाम की प्रक्रिया के जरिए उसमें मौजूद वायरस के डीएनए (जिन्हें आरएनए डीएनए में बदला गया) के अंश को रासायनिक प्रक्रिया से बढ़ाया जाता है। प्रत्येक थर्मल साइकिल में डीएनए के अंश दोगुने होते जाते हैं। यानी डीएनए अंश को एक्सपोनेशियली (घातांक) 40 गुना बढ़ाया जाता है। ऐसा डीएनए अंश की बेहद कम मात्रा का पता लगाने के लिए किया जाता है।

## केवल निगेटिव या पॉजिटिव नहीं

**आयरलैंड** के विज्ञान लेखक पीटर एंड्रूज ने एक लेख में कहा है कि कोरोना की जांच केवल निगेटिव या पॉजिटिव नहीं होनी चाहिए। इसमें वायरल लोड भी होना चाहिए, क्योंकि इससे यह नहीं पता चलता कि कौन संक्रामक है कौन नहीं। वायरल लोड आधार पर इलाज की प्रक्रिया भी तय की जानी चाहिए।

## इसी वजह से हुए लॉकडाउन

**वैज्ञानिकों** के इस समूह का कहना है कि जांच के इस तरीके के चलते ही दुनियाभर में कोरोना को सनसनीखेज तरीके से पेश हुआ। राजनेताओं लॉकडाउन लगाए और अंतत: दुनिया को ऐसी आर्थिक नुकसान हुआ। सबसे ज्यादा गरीबों को इसके परिणाम भुगतने पड़ रहे हैं।

कोरोना 'कन्फ्यूजन' : नेगेटिव... पॉजिटिव... और फिर नेगेटिव

# तीन दिन में सीजे की 6 जांचें, 3 अलग-अलग रिपोर्ट पर हड़कम्प

पत्रिका न्यूज नेटवर्क
patrika.com

जयपुर. कोरोना जांच में शनिवार को पॉजिटिव बताए गए राजस्थान हाईकोर्ट के मुख्य न्यायाधीश इंद्रजीत माहान्ती की पिछले 24 घंटे में 4 जांचे कराई गईं और चारों में उन्हें नेगेटिव पाया गया है। मुख्य न्यायाधीश की तीन दिन में तीन अलग-अलग रिपोर्ट आने से स्वास्थ्य विभाग में हड़कंप मच गया है। विभाग राजस्थान स्वास्थ्य विज्ञान विश्वविद्यालय (आरयूएचएस) के मेडिकल कॉलेज को नोटिस भेजकर जवाब मांग रहा है। उधर, मुख्य न्यायाधीश की पॉजिटिव रिपोर्ट को देखते हुए रविवार को जयपुर में 13 अन्य न्यायाधीशों और 10 न्यायिक अधिकारियों सहित हाईकोर्ट परिसर में 212 सेंपल लिए गए। हालांकि फिलहाल किसी के पॉजिटिव आने की जानकारी नहीं है। इस बीच हाईकोर्ट ने 17 से 19 अगस्त तक कार्य स्थगित कर दिया है। इससे बसपा के 6 विधायकों के कांग्रेस के विलय के मामले में सोमवार को आने वाला फैसला भी टल गया है।

मुख्य न्यायाधीश के स्टाफ के दो कर्मचारियों के कोरोना पॉजिटिव आने पर गुरुवार को उनकी भी जांच कराई गई। इसकी शुक्रवार को आई रिपोर्ट में उन्हें नेगेटिव बताया गया।

इस पर शनिवार सुबह मुख्य न्यायाधीश ने कोर्ट परिसर में स्वतंत्रता दिवस समारोह में ध्वजारोहण किया, लोगों से मिले। शनिवार दोपहर अचानक रिपोर्ट पॉजिटिव आने से स्वास्थ्य विभाग में हड़कंप मच गया। स्वयं जयपुर के मुख्य चिकित्सा एवं स्वास्थ्य अधिकारी ने शनिवार दोपहर बाद अपनी मौजूदगी में 2 सेंपलों की जांच कराई। बार-बार रिपोर्ट में बदलाव आने को लेकर स्वास्थ्य विभाग ने रविवार सुबह सवाई मानसिंह अस्पताल में दो सेंपल की जांच कराई, जिनमें भी मुख्य न्यायाधीश की रिपोर्ट नेगेटिव आई है। इससे कोरोना जांच की रिपोर्ट को लेकर सवाल खड़े हो गए हैं।

**जोधपुर: राज्यसभा सांसद गहलोत संक्रमित...** राज्यसभा सांसद राजेन्द्र गहलोत कोरोना संक्रमित हुए हैं। उन्होंने सोशल मीडिया पर इसकी जानकारी दी।

**भीलवाड़ा: अजमेर डिस्कॉम के एईएन, एएसआइ की मौत...** भीलवाड़ा में अजमेर डिस्कॉम के सहा. अभियन्ता संजीव शर्मा (60) व यातायात शाखा के एएसआइ अयूब मोहम्मद सहित 4 जनों की कोरोना से मौत हो गई।

**बांसवाड़ा: अजमेर डिस्कॉम के इंजीनियर की मौत...** बांसवाड़ा जिले के बागीदौरा में अजमेर डिस्कॉम के अधिशासी अभियंता बिहार मूल के 56 वर्षीय उमेंद रॉय की कोरोना से मौत हो गई।

आरयूएचएस में सेम्पल जांच सभी तरह के मापदंड अपनाकर की जा रही है। उसी के अनुसार इन सेंपल की भी जांच की गई है। ये सेम्पल आए तब सीएमएचओ ने हमें पृथक से कोई जानकारी नहीं दी थी। **- डॉ. सुधांशु कक्कड़,** प्राचार्य एवं नियंत्रक, आरयूएचएस मेडिकल कॉलेज

एसएमएस में चार हजार सेम्पल आते हैं। यह जानकारी नहीं होती कि सेम्पल किसका है, इसलिए किस सेम्पल की क्या रिपोर्ट आई, यह नहीं बताया जा सकता। मुख्य चिकित्सा एवं स्वास्थ्य अधिकारी ही सेम्पल विशेष की रिपोर्ट के बारे में बता सकते हैं। **- डॉ. सुधीर भंडारी,** प्राचार्य एसएमएस मेडिकल कॉलेज

क्लेरिकल मिस्टेक रही या मशीन की खराबी के कारण रिपोर्ट ऐसी आई। शनिवार को दो सेंपल की आरयूएचएस व रविवार को दो सेंपल की एसएमएस में खुद खड़े रहकर जांच कराई, जो नेगेटिव आई है। **- नरोत्तम शर्मा,** मुख्य चिकित्सा एवं स्वास्थ्य अधिकारी, जयपुर

## 38 घंटे में रेकार्ड 29 मौतें, मरीज 60 हजार पार

पत्रिका न्यूज नेटवर्क
patrika.com

जयपुर. प्रदेश में शनिवार और रविवार को कोरोना कहर बनकर टूटा। शुक्रवार रात 9 से रविवार सुबह 11 बजे तक 38 घंटे में रेकार्ड 29 मौतें हुईं। 1974 नए मरीज मिले। शनिवार को रेकार्ड 1287, रविवार सुबह तक 687 नए संक्रमित मिले। शनिवार को 16, रविवार को 13 मौतें हुईं। प्रदेश में कुल मरीजों का आंकड़ा 60 हजार पार हो गया। अब तक 875 की मौत हो चुकी है। बीस हजार नए मरीज मिलने की गति 124 से घटकर 17 दिन रह गई है।

दो दिन में यहां मौत: अजमेर 3, बारां 2, बाड़मेर 1, भरतपुर 2, बीकानेर 6, डूंगरपुर 1, जयपुर 6, नागौर 2, पाली 1, सीकर 2, भीलवाड़ा 2.

### यहां मिले नए पॉजिटिव

अजमेर 146, अलवर 156, बारां 33, बाड़मेर 40, भरतपुर 88, भीलवाड़ा 77, बीकानेर 187, बूंदी 15, चूरू 14, दौसा 1, चित्तौड़गढ़ 28, डूंगरपुर 5, गंगानगर 11, हनुमानगढ़ 5, जयपुर 133, जैसलमेर 18, जालोर 22, झालावाड़ा 69, झुंझुनूं 20, जोधपुर 218, करौली 6, कोटा 164, नागौर 69, पाली 56, सवाईमाधोपुर 21, सीकर 120, उदयपुर 75.

